"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."




पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2012-2015."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 2 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 10 जनवरी 2014—पौष 20, शक 1935

## भाग 3 (1)

## विज्ञापन

### अन्य सूचनाएं

### उपनाम परिवर्तन

सर्वसाधारण को सूचित किया जाता है कि मैं प्रभाकर विश्वकर्मा आत्मज श्री गोविन्दराव विश्वकर्मा, निवासी एच. टी. पी. पी. कालोनी, क्वा. नं. एफ 67, दर्री, कोरबा (पश्चिम) जिला कोरबा (छ. ग.) का हूं. यह कि पहले मुझे प्रभाकर कलसाईत पिता श्री गोविन्दराव कलसाईत मुकाम-पो. बनगांव तह. पांढूर्णा जिला छिंदवाड़ा (म. प्र.) के नाम से जाना पहचाना जाता था. मैं अपने उपनाम कलसाईत को परिवर्तित कर अपना नया नाम प्रभाकर विश्वकर्मा रख लिया हूं तथा इस आशय के संबंध में सक्षम प्राधिकारी के समक्ष शपथ पत्र प्रस्तुत कर दिया हूं.

अत: अब मुझे प्रभाकर विश्वकर्मा आत्मज श्री गोविन्दराव विश्वकर्मा के नाम से जाना, पहचाना, पुकारा व दर्ज किया जावे.

**पुराना नाम**

प्रभाकर कलसाईत
आत्मज श्री गोविन्दराव कलसाईत
निवासी-मु. पो. बनगांव, तह. पांढूर्णा
जिला छिंदवाड़ा (म. प्र.)

**नया नाम**

प्रभाकर विश्वकर्मा
आत्मज श्री गोविन्दराव विश्वकर्मा
निवासी-एच. टी. पी. पी. कालोनी
क्वा. नं. एफ 67, दर्री, कोरबा (पश्चिम)
जिला कोरबा (छ. ग.)

# विविध

## न्यायालयों की सूचनाएं

### न्यायालय अनुविभागीय अधिकारी (रा.) एवं पंजीयक सार्वजनिक न्यास रायपुर

रायपुर, दिनांक 28 दिसम्बर 2013

रा. प्र. क्र. / /ब-113 (1)/2013-14
ग्राम अमलीडीह रायपुर
प. ह. नं. .......

क्रमांक/45/वाचक/अ.वि.अ./न्यास/2013.—आम जनता को सूचित किया जाता है कि आवेदक राजीव राव प्रधान, प्रभा प्रधान एवं पूजा भार्गव निवासी 401 गोलछा इनक्लेव मारूति रेसीडेंसी के पास अमलीडीह रायपुर छ. ग. द्वारा "भावना चेरीटेबल ट्रस्ट" पता गोलछा इनक्लेव मारूति रेसीडेंसी के पास अमलीडीह रायपुर को छ.ग. लोक न्यास अधिनियम 1951 की धारा 4 (1) के अनुसार निम्नलिखित अनुसूची में दर्शायी गई संपत्ति को पब्लिक ट्रस्ट के रूप में पंजीयन कराने हेतु आवेदन पत्र प्रस्तुत किया है.

अनुसूची
(पब्लिक ट्रस्ट का नाम, पता व संपत्ति का विवरण)

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. | लोक न्यास का नाम व पता | : | "भावना चेरीटेबल ट्रस्ट" पता गोलछा इनक्लेव मारूति रेसीडेंसी के पास अमलीडीह रायपुर. |
| 2. | चल संपत्ति | : | दान से प्राप्त होने की प्रत्याशा में -<br>1. 12,00,000 रु. एफ. डी. आर. से.<br>2. जनवरी-फरवरी 2015, 8,50,000/-एफ. डी. आर. से. |
| 3. | अचल संपत्ति | : | निरंक |

यदि किसी भी व्यक्ति को ट्रस्ट (न्यास) अथवा संपत्ति में अभिरूचि हो और ट्रस्ट (न्यास) के संबंध में कोई आक्षेप करने की इच्छा हो या सुझाव देना हो तो वे इस सूचना निकलने की एक माह की अवधि में इस न्यायालय में अपने लिखित वक्तवय की दो प्रतियां प्रस्तुत करें और पेशी के दिन कार्यालय समय में स्वत: या अपने अधिवक्ता अथवा एजेन्ट के माध्यम से दिनांक 28-01-2014 को उपस्थित होवें. निर्धारित तिथि के पश्चात प्रस्तुत किये गये आक्षेपों पर किसी भी प्रकार का विचार नहीं किया जावेगा.

मेरे हस्ताक्षर एवं न्यायालय की मुद्रा से आज दिनांक 27-12-2013 को जारी

**बी. सी. साहू,**
अनुविभागीय अधिकारी (रा.)
एवं पंजीयक.

संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2014.